## २. नट (अभिनेता)

अभिनेता के लिए 'नट' शब्द का सामान्यतः प्रयोग किया गया है। यह शब्द अपने विस्तृत अर्थ में **नर्तक** और **बाजीगर** का भी वाचक है। **भरत, भारत, चारण**[१], कुशीलव, शलूष अथवा **शौभिक** आदि शब्द वस्तुतः नाटक के इतिहास की दृष्टि से ही महत्त्वपूर्ण है। **सूत्रधार** मुख्य अभिनेता है। 'सूत्रधार' शब्द से सूचित होता है कि वह मूलतः रंगशाला का शिल्पी है जो अस्थायी रंगमंच का निर्माण करता है। कभी-कभी उसे **'नटग्रामणि'**[२] (नट-समुदाय का मुखिया) कहा गया है। वह वस्तुतः अन्य अभिनेताओं को नाट्यकला की शिक्षा देने वाला **नाट्याचार्य** है। इस प्रकार उसकी 'सूत्रधार' उपाधि का प्रयोग प्रकरणानुसार 'आचार्य' (professor) के तुल्य किया जा सकता है। इस उच्च पद के अनुरूप उसमें अनेक गुणों का होना अपेक्षित है। उसे सभी कलाओं तथा शास्त्रों का पंडित और सभी देशों के रीति-रिवाजों से परिचित होना चाहिए। उसमें शास्त्रीय ज्ञान और व्यावहारिक कुशलता का समन्वय होना चाहिए। उसे भारतीय आदर्शों के अनुसार परिगणित सभी नैतिक गुणों से संपन्न होना चाहिए। उसे केवल नाटक की प्रस्तावना का महत्त्वपूर्ण कार्य ही नहीं निभाना पड़ता, अपितु कोई-न-कोई मुख्य भूमिका भी ग्रहण करनी पड़ती है। इस प्रकार वह **रत्नावली** में **वत्स** की भूमिका अदा करता है, और **मालतीमाधव** में **कामंदकी** की, जिसने रूपक की धारा को अत्यंत प्रभावित किया है। वह सामान्यतः किसी **नटी** का पति होता है जो नाटक की प्रस्तावना में उसकी सहायता करती है। नटी को, बेचारी स्त्री को, एक अभिनेत्री के कठोर जीवन के साथ ही अपने पति की भौतिक आवश्यकताओं की पूर्ति की देख-रेख का उत्तरदायित्व भी सँभालना पड़ता है। वह पतिव्रता के रूप में अंकित की गयी है, जो अगले जन्म में अपने पति को पुनः पाने के लिए व्रत करती है। वह उसके लिए भोजन बनाती है, अपने सत्प्रयत्नों से उसके ऊपर आने वाली आपत्तियों का निराकरण करती है, और उद्विग्न होने पर भी उसे अभिनय करना पड़ता है—जैसे **रत्नावली** में (जहाँ उसकी उद्विग्नता का कारण यह है कि देशांतर में स्थित वर के साथ उसकी कन्या का विवाह संपन्न करने में बड़ी कठिनाई है), अथवा **जानकीपरिणय** में (जहाँ उसकी व्यग्रता का कारण यह है कि कोई दुष्ट अभिनेता उसकी पुत्री को उससे अलग करना चाहता है)।

---

१. W. Crooke, The Tribes and Castes of the N. W. Provinces and Oudh, ii. 20 ff.

२. Hillebrandt. AID., p. 12; मिला कर देखिए—नटग्राम Epigr. Ind. i. 381.

नाट्य-शास्त्र के अनुसार स्थापक को गुण और रूप में सूत्रधार के अनुरूप होना चाहिए। यह कहना कठिन है कि उपलब्ध नाटकों में सूत्रधार से भिन्न रूप में उस का वस्तुतः कहाँ तक नियोजन किया जाता था। इस विषय की चर्चा पहले की जा चुकी है। 'स्थापक' नाम से सूचित होता है कि वह रंगमंच के निर्माण में सूत्रधार की सहायता करता था, और फिर अभिनय के कार्यों में। परंतु यह मानने के लिए कोई आधार नही है कि आभिजात्य संस्कृत-नाटक के पूर्व ही उसके जीवंत रूप का वास्तव में लोप हो गया था। यदा-कदा वास्तविक नाटकों में तथा नाट्य-शास्त्रीय ग्रंथों में उसके उल्लेख को काल्पनिक नहीं समझना चाहिए। परंतु सूत्रधार के अधिक सामान्य अनुचर के रूप में **पारिपार्श्विक** का चित्रण किया गया है। वह अनेक रूपकों के आमुख में दृष्टिगोचर होता है, और उसके अतिरिक्त मध्यम पात्रों की भूमिका भी ग्रहण करता है। वह सूत्रधार के आदेशों को अन्य अभिनेताओं तक पहुँचाता है, और उसके निर्देशन में संगीत का प्रवतन होता है, जैसे—**वेणी-संहार** में। सूत्रधार उसको **मार्ष** कह कर संबोधित करता है, और वह सूत्रधार को **भाव** कह कर।

अन्य अभिनेताओं में भी यथासंभव सूत्रधार के समान गुणों का होना वांछनीय है। अनेक पात्र ऐसे होते हैं जो जनसमूह के साथ अभिनय में भाग लेते हैं। नाना प्रकार के पात्रों को उनके शील और गुण के अनुसार तीन वर्गों में रखा गया है—उत्तम, मध्यम और अधम।[१] परंतु, किसी भी नाटक में प्रधान भूमिकाएँ बहुत थोड़ी होती हैं; नायक, विदूषक, विट, नायिका और उसकी एक सखी ये रूढ़िबद्ध प्रमुख पात्र हैं। वास्तविक प्रयोग (अभिनय) के विषय में अधिकांश जानकारी का विवरण प्रस्तुत करने वाली प्रस्तावनाओं में भूमिकाओं के वितरण का उल्लेख कभी-कभी ही किया गया है। **रत्नावली** तथा **प्रियदर्शिका** में सूत्रधार **वत्स** की भूमिका अदा करता है, उसका छोटा भाई **रत्नावली** में **यौगन्धरायण** की और **प्रियदर्शिका** में **दृढवर्मा** की; **मालतीमाधव** में सूत्रधार और पारिपार्श्विक क्रमशः **कामंदकी** तथा **अवलोकिता** की भूमिका अदा करते हैं। पुरुषों के द्वारा स्त्रियों की भूमिका ग्रहण करना किसी भी प्रकार नियमित प्रथा नहीं है; सामान्यतः नटी किसी महत्त्वपूर्ण नारी-पात्र की भूमिका ग्रहण करती है।[२] **प्रियदर्शिका** के गर्भांक में हम देखते हैं कि नायिका की भूमिका आरण्यका अदा करती है, और नायक का अभिनय एक अन्य युवती **मनोरमा** को करना था; किंतु रानी के अनजान में ही राजा ने उस दृश्य में अपने को साक्षात् प्रस्तुत कर

१. xxiv 85f.

२. मिला कर देखिए—कर्पूरमञ्जरी, i. 12-13.

दिया। भरत ने लक्ष्मीस्वयंवर का जो प्रयोग किया था उसके उपाख्यान में बतलाया गया है कि अप्सरा उर्वशी ने नायिका की भूमिका ग्रहण की थी। दामोदरगुप्त के कुट्टनीमत में रत्नावली के अभिनय का वर्णन मिलता है; उससे विदित होता है कि राजकुमारी की भूमिका किसी स्त्री द्वारा ग्रहण की गयी थी। नाट्यशास्त्र[1] ने स्पष्टतया स्वीकार किया है कि प्रतिरूपण के तीन प्रकार हो सकते हैं—१. जिसमें अभिनेत्रियाँ और अभिनेता लिंग तथा आयु के अनुसार भूमिका ग्रहण करते हैं, अर्थात् अभिनेत्रियाँ नारियों का एवं अभिनेता पुरुषों का अभिनय करते हैं; २. जिसमें बालक वृद्ध की और वृद्ध बालक की भूमिका ग्रहण करते हैं; ३. जिसमें स्त्रियाँ पुरुषों की और पुरुष स्त्रियों की भूमिका ग्रहण करते हैं। बड़ी विलक्षण बात है कि पुरुषों द्वारा स्त्रियों की भूमिका ग्रहण किये जाने के विषय में एक बहुत प्राचीन साक्ष्य उपलब्ध है, क्योंकि महाभाष्य ने नारी का अभिनय करने वाले पुरुष के लिए प्रयुक्त 'भ्रूकुंस' शब्द का उल्लेख किया है।[2]

स्पष्टतया अनुमान किया जा सकता है कि सूत्रधार के नेतृत्व में नटों की मंडली अपनी व्याख्यान-शक्ति के प्रदर्शन के अनुकूल अवसर की खोज में इधर-उधर घूमा करती थी। स्पष्ट प्रतीत होता है कि नाटक का अभिनय (कम-से-कम परवर्ती काल में) किसी धार्मिक पर्व, राजा के राज्याभिषेक, विवाह, नगर या राज-संपत्ति के स्वायत्तीकरण, यात्री के प्रत्यागमन और पुत्र-जन्म आदि के आनंदप्रद अवसरों पर शोभा-वृद्धि का उपयुक्त साधन समझा जाने लगा। नटों के सर्वोत्तम संरक्षक (आश्रयदाता) राजा थे, परंतु राजाओं से निम्न श्रेणी के किंतु संपन्न लोगों के बीच भी उनके गुणग्राहकों की कमी नहीं थी। पश्चात्कालीन नाटकों की प्रस्तावनाओं से विभिन्न नट-मंडलियों के बीच चलने वाली प्रतिस्पर्धा का विवरण प्राप्त होता है। अनर्घराघव की प्रस्तावना में नट बतलाता है—मैं किसी प्रतिस्पर्धी द्वारा अभिनीत नाटक की तुलना में उत्कृष्टतर नाटक का अभिनय करने जा रहा हूँ। उसका कथन है कि सामाजिकों की परितुष्टि और उनकी खोयी हुई प्रीति को वापस लाना ही रंगोपजीवी नट का सर्वोपरि कर्त्तव्य है। राजशेखर ने इस अभिप्राय का दो बार संनिवेश किया है कि एक नटी का (जिसका विवाह उसका पिता उसके निपुणतम प्रेमी से करना चाहता है) पाणिग्रहण करने के लिए नटों में परस्पर स्पर्धा होती है। जयदेव ने एक नट की मनोरंजक कहानी की कल्पना की है जिसने बड़ी सफलता और ख्याति प्राप्त की थी। उससे प्रभावित हो कर एक दाक्षिणात्य नट ने अपने को उसी नाम (गुणाराम) और ख्याति (रंग-

---

१. xxvi. मिला कर देखिए—xii. 166f. २. Weber, IS. xiii. 493.

विद्याधर) का अभिनेता कहना आरंभ किया। उस नट (गुणाराम) ने इसके प्रतिशोध के लिए दक्षिण की यात्रा की, और एक गायक के साथ मैत्री कर के दाक्षिणात्य राजाओं के दरबारों में यश और धन प्राप्त किया।

समाज में नटों और नटियों की ख्याति निकृष्ट तथा अरुचिकर थी। प्रसिद्ध है कि नट लोग अपनी स्त्रियों का सतीत्व बेच कर जीविकोपार्जन करते थे। इसीलिए उन्हें '**जायाजीव**' या '**रूपाजीव**' कहा गया है। मनु ने नटियों के साथ अनैतिक संबंध रखने वालों के लिए बहुत मामूली दंड की व्यवस्था की है, क्योंकि नट स्वेच्छा से अपनी पत्नियों को दूसरों के हाथों में अर्पित कर देते थे और उनके इस आचरण से लाभ उठाते थे।[१] इसी प्रकार की स्पष्टता के साथ **महाभाष्य** में भी साक्ष्य मिलता है कि नटियों (अभिनेत्रियों) में सतीत्व की कमी थी।[२] **विष्णु**[३]-**स्मृति** में रंगोपजीवियों को '**आयोगव**' कहा गया है। 'आयोगव' का तात्पर्य है—शूद्र और वेश्या के अनुचित तथा अवांछनीय संबंध के फलस्वरूप उत्पन्न वर्ण-संकर संतान। **बौधायन-स्मृति**[४] में नट या नाट्याचार्य होना अपेक्षाकृत छोटा पाप माना गया है। **कुशीलव** का शूद्र के रूप में वर्णन किया गया है जिसको निर्वासित कर देना चाहिए।[५] उसका और वस्तुतः किसी भी नट का साक्ष्य न्यायालय में स्वीकार्य नहीं है।[६] ब्राह्मण को किसी नट के द्वारा दिया गया अन्न ग्रहण नहीं करना चाहिए।[७] यह तथ्य **मृच्छकटिका** की प्रस्तावना में सूत्रधार द्वारा प्रमाणित है—उसे **उज्जयिनी** में ऐसा कोई व्यक्ति नहीं मिलता जो उसका आतिथ्य ग्रहण करे। **मनु** ने नटों को भी मल्लों तथा मुष्टियोद्धाओं के वर्ग में रखा है। नटी (आवश्यक रूप से न सही) प्रायः रूपाजीवा (वेश्या) होती थी। **चारुदत्त** एवं **मृच्छकटिका** की गणिका **वसंतसेना** स्वयं अभिनय में निपुण थी, और उसके यहाँ अभिनय सीखने वाली युवतियाँ भी थीं। **दशकुमारचरित** में दंडी ने गणिकाओं की पूर्ण शिक्षा के विवरण में नाट्य-कला का भी समावेश किया है।

दूसरी ओर, अभिनय-वृत्ति के उत्कृष्ट पक्ष के लक्षण भी पाये जाते हैं। इस तथ्य का संबंध असंदिग्ध रूप से और औचित्यपूर्वक नाटक के क्रमिक उन्नयन के साथ जोड़ा जा सकता है। मूल रूप में निकृष्ट नाटक क्रमशः कलात्मक और परिष्कृत काव्य के पद पर प्रतिष्ठित हुआ। **नाट्यशास्त्र** के कथित प्रवर्तक भरत

---

१. viii. 362., मिला कर देखिए—**रामायण**, ii. 30 8.: **कुट्टनीमत**, 855.

२. vi. 1. 13.     ३. xvi. 8.     ४. ii. 1. 2. 13.

५. **कौटिलीय**, p. 7.     ६. मनु०, viii. 65; याज्ञ०, ii. 70.

७. मनु० iv. 215; याज्ञ० i. 161.

को मुनि का पद दिया गया है, और देवलोक की अप्सरा **उर्वशी** एक नटी के रूप में वर्णित है। उससे भी अधिक महत्त्वपूर्ण बात यह है कि **हर्षचरित** में **बाण** ने निश्चित रूप से एक नट और एक नटी की गणना अपने मित्र-वर्ग में की है। **भर्तृहरि**[1] ने राजाओं के साथ अभिनेताओं की मैत्री का उल्लेख किया है। यह बात कालिदास-रचित **मालविकाग्निमित्र** के नायक **अग्निमित्र** के पुत्र **वसुमित्र** के उपाख्यान से प्रमाणित है जो अपने अभिनेताओं के बीच शत्रु द्वारा मारा गया था। **कालिदास** ने रघुवंशी राजा अग्निवर्ण का चित्रांकन करते हुए बतलाया है कि वह नाट्य-कला में (प्रयोग-निपुण) नटों से होड़ करता था। **प्रियदर्शिका** में **वत्स** अभिनय करने के लिए असंदिग्ध रूप से उद्यत हैं। **भवभूति** ने अपने दो रूपकों की प्रस्तावनाओं में नटों के साथ अपनी मैत्री का उल्लेख किया है। वस्तुतः, **भवभूति** के पद्यों का सफलता के साथ वाचिक अभिनय करने वाले अभिनेता (नट) अवश्य ही बहुत सुशिक्षित एवं सुसंस्कृत रहे होंगे। वे उन बाजीगरों, जादूगरों और नर्तकों आदि से बहुत भिन्न रहे होंगे जिनके निकृष्ट व्यवसाय के कारण स्मृतियों एवं अर्थशास्त्र ने उनकी निंदा की है।

## ३. नाटक की दृश्य-सज्जा और अभिनय

अभिनय के साथ अपेक्षित दृश्य-सज्जा के विषय में नाटककारों ने कोई निर्देश नहीं दिया है। यवनिका ही आदि से अंत तक पृष्ठभूमि का कार्य करती थी। किसी स्थिति की सुंदरताओं की संकल्पना प्रेक्षकों की प्रतिभा पर छोड़ दी दी जाती थी। कवि द्वारा किये गये वर्णन की सहायता से प्रेक्षक अपने समक्ष प्रस्तुत्य रमणीय-दृश्यों की कल्पना कर लिया करता था। यदि शास्त्र-ग्रंथों के मौन के अतिरिक्त किसी प्रमाण की आवश्यकता हो तो इस बात का निर्णायक प्रमाण नाटकों में दिये गये रंग-निर्देशों में द्रष्टव्य है। ये रंग-निर्देश (अभिनय-निर्देश) **अश्वघोष** के नाटक के खंडित अंशों में भी उपलब्ध हैं। जब किसी नटी के द्वारा पौधे सींचने आदि कार्यों का अभिनय कराना होता था तब रंगमंच पर पौधे को लाने और सिचाई का कार्य वस्तुतः संपन्न कराने का प्रयत्न नहीं किया जाता था; इसके विपरीत, नटी पौधे सींचने की प्रक्रिया की अनुकृति मात्र प्रस्तुत करती थी और उसका यह अभिनय सामाजिकों को परितुष्ट करने के लिए पर्याप्त था। राजा रथ पर सवार हो सकता है, परंतु इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए रंगमंच पर रथ को ले आने का प्रयत्न नहीं किया जाता; वह भूतल से उठने की चेष्टा के

१. iii. 57.

द्वारा कलात्मक ढंग से रथ पर सवार होने का स्वांग मात्र करता है, और सहृदय तथा बुद्धिमान् सामाजिक इस बात की प्रतीति कर लेता है कि वह रथ पर सवार हो गया है। **शकुन्तला** नाटक के आरंभ में **दुष्यंत** जिस मृग का पीछा करता है वह वास्तविक मृग नहीं है, किंतु सूत्रधार हमें बतलाता है कि राजा मृग का पीछा कर रहा है, और राजा की भूमिका ग्रहण करने वाला अभिनेता अपनी बँधी हुई दृष्टि तथा अंगहार (मुद्रा) से ऐसा अभिनय करता है मानो वह मृग पर प्रहार कर रहा हो। रंगमंच पर फूल चुनना वस्तुतः फूल चुनने वाले व्यक्ति की चेष्टा का अनुकरण मात्र है। एक कुशल अभिनेत्री बिना किसी कठिनाई के आवेग-सूचक अनुभावों द्वारा सामाजिकों को इस बात की प्रतीति करा सकती है कि वह भौंरे के आक्रमण से बचने का प्रयत्न कर रही है।

इस प्रकार, यथार्थवाद के प्रति कोई श्रमसाध्य प्रयत्न नहीं किया गया है। यह दूसरी बात है कि रूढ़ि का निर्वाह करते हुए नाटककारों ने हास्यास्पदता (असंगति) से बचने का प्रयास किया है। इस विषय में कोई अधिक सावधान है, कोई कम। सामाजिकों की विश्वासशीलता पर बहुत बोझ डालने की प्रवृत्ति की अतिशयता भास की कृतियों में निस्संदेह पायी जाती है। पात्रों का प्रवेश और निष्क्रमण प्रायः सहसा एवं अस्वाभाविक ढंग से होता है, परंतु घटनाओं की यथार्थवत् प्रतिकृति प्रस्तुत करना नाटक का प्रमुख उद्देश्य नहीं था, सामाजिक असंदिग्ध रूप से इस बात को असंतोषजनक नहीं मानते थे। यह भी स्मरणीय है कि किसी भी प्रकार के समारोह में उसके भिन्न-भिन्न अंगों की निष्पन्नता ने भारतीयों के मन को कभी मुग्ध नहीं किया है; अत्यंत शानदार समारोहों में पाश्चात्य सुरुचि और लालित्य से भिन्न ऐसी विचित्र बातें मिलेंगी जो उनके मन में विस्मय या टीका-टिप्पणी की कोई भावना नहीं उद्दीप्त करती।

परंतु, सीमित रूप में कुछ गौण रंगमंचीय-सामग्री भी प्रयुक्त होती थी जिसे 'पुस्त'[1] का सामान्य नाम दिया गया है। (भरत ने पुस्त का उल्लेख चतुर्विध नेपथ्य के प्रसंग में किया है।) नाट्यशास्त्र में पुस्त के तीन भिन्न रूप बतलाये गये हैं—१. संचिम, बांस से निर्मित और चर्म अथवा वस्त्र से आच्छादित; २. व्याजिम, यंत्रों की सहायता से निष्पन्न; ३. वेष्टिम, जिसमें केवल वस्त्रों का प्रयोग किया गया हो। उदयनचरित में हाथी की रचना का उल्लेख मिलता है;

**मृच्छकटिका** के नामकरण का आधार उसमें दिखलायी गयी मिट्टी की गाड़ी है; **बालरामायण** में यंत्र-चालित गुड़ियाँ पायी जाती हैं। इस बात में संदेह नहीं है कि रंगमंच पर घरों, गुफाओं, रथों, चट्टानों, घोड़ों आदि का भी प्रतिरूपण किया जाता था। अनेक भुजाओं तथा पशुओं के शिरों वाले दानव संभवतः मिट्टी तथा बाँस से बनाये जाते थे और उन्हें वस्त्रों से आच्छादित कर दिया जाता था। स्पष्ट रूप से बतलाया गया है कि शस्त्रों की रचना कठोर उपादानों से नहीं की जानी चाहिए, बल्कि उनको बनाने के लिए घास-फूस, बाँस और लाख का प्रयोग करना चाहिए। यह बात सर्वथा स्वाभाविक है कि प्रबल प्रहारों के स्थान पर अंग-विक्षेप मात्र से काम चलाया जाता था।

अभिनेताओं की वेष-भूषा[1] का व्यवस्थित विधान किया गया है। रंग पर विशेष ध्यान रखा गया है, क्योंकि रस के विषय में वह महत्त्वपूर्ण तत्त्व समझा जाता था। तापस लोग चीर और वल्कल धारण करते हैं, अंतःपुर में नियुक्त पुरुष काषाय-कंचुकी; राजा **चित्र**-वेष धारण करता है, अथवा (यदि अपशकुन आदि का वर्णन किया जा रहा हो तो) केवल **शुद्ध** वेष। आभीर-युवतियाँ नीले वस्त्र पहनती हैं, अन्य स्थितियों में **मलिन** और सादे वस्त्रों का विधान है। **मलिन** वेष उन्माद, वियोग, दुःख, यात्रा आदि का सूचक है। **शुद्ध** (सादा) वेष पूजा अथवा धर्म में प्रवृत्त व्यक्ति के उपयुक्त है। दानव, उरग, गंधर्व, यक्ष और राक्षस तथा प्रेमी और राजा चित्र-वेष धारण करते हैं।

रंग[2] की बात केवल वस्त्रों तक ही सीमित नहीं है। अभिनेताओं को ग्रहण की गयी भूमिका के अनुरूप वर्णों की रचना से अलंकृत होना चाहिए। एक मत के अनुसार चार **स्वभावज** (मूल) वर्ण हैं—श्वेत, नील, पीत और रक्त। अन्य वर्ण इनके संयोग से उत्पन्न (**संयोगज**) होते हैं, उदाहरण के लिए—श्वेत और नील के संयोग से कपोत-वर्ण, पीत और रक्त के संयोग से गौर-वर्ण उत्पन्न होता है। गौर अथवा श्याम वर्ण राजाओं के अनुरूप है, और आनंद का सूचक है। किरातों, बर्बरों, आंध्रों, द्रविड़ों, काशी-कोसल-वासियों, पुलिंदों और दाक्षिणात्यों का वर्ण असित (काला) होना चाहिए। शक, यवन, पह्लव और वाह्लिक[3] गौर वर्ण के माने गये हैं। पांचाल, शूरसेन, माहिष, उड्र, मागध, अंग, वंग और कलिंग

---

१. N. xxi.

२. N. xxi. 62ff.; Lévi, TI. i 388; ii. 69. मिला कर देखिए—**महाभाष्य**, iii. 1. 26; **याज्ञवल्क्य**, iii. 162.

३. 'पाह्रव' और 'वाह्लिक' पाठ भी है, मिला कर देखिए—**काव्यमीमांसा**, pp. 96f.

श्याम होते हैं। वैश्यों तथा शूद्रों का वर्ण श्याम, और ब्राह्मणों एवं क्षत्रियों का वर्ण गौर होना चाहिए।

केश[1] स्वभावतः ध्यानाकर्षक होता है। पिशाच, उन्मत्त और भूत लंबकेश होते हैं। विदूषक खल्वाट होता है। बालक तीन शिखाएँ रखते हैं, और यदि मुंडित न हों तो चेट भी। अवंती और सामान्यतः गौड देश की युवतियों के कुंतल अलक-युक्त (घुंघराले) होते हैं; उत्तर की स्त्रियों के सिर पर उठा हुआ जूड़ा होता है; अन्य स्त्रियाँ सामान्य प्रचलित रीति के अनुसार वेणी धारण करती हैं। मूँछ-दाढ़ी (श्मश्रु) शुक्ल वर्ण की, श्याम अथवा रोमश (bushy) हो सकती है। इसी प्रकार, विभिन्न पात्रों तथा गृहीत मालाओं, और लाख, अभ्रक अथवा ताँबे के बने हुए आभूषणों को रूढ़िबद्ध करने की प्रवृत्ति भी पायी जाती है। विद्याधरियाँ, यक्षिणियाँ, अप्सराएँ और नागबालाएँ मुक्ता-मणि धारण करती हैं। यक्षिणियों के सिर पर रची गयी शिखा और नागबालाओं के सिर पर उठे हुए फण उनकी तत्काल पहचान करा देते हैं।

अभिनेताओं का नेपथ्य-विधान उनके अभिनय-कार्य के संपादन में, अनुकार्य पात्रों की अवस्थाओं को प्रेक्षकों के समक्ष प्रस्तुत करने में, बहुत-कुछ सहायक सिद्ध होता है। यह **आहार्याभिनय** है, जो **नाट्यशास्त्र** द्वारा प्रतिपादित चार प्रकार के अभिनयों में से एक है। वह (अभिनेता) **वाचिक अभिनय** के द्वारा भी अपने कार्य को संपन्न करता है, नाटककार की उक्तियों के संप्रेषण के लिए वाणी का प्रयोग करता है। वह मूल पात्रों के भावों तथा भावनाओं के अनुरूप सात्त्विक भावों का अभिनय करता है। यह **सात्त्विकाभिनय** है। अंत में, अनुकार्य पात्रों के भावों का अनुभव-सा करता हुआ वह उन अनुभूतियों की प्रमुखतया अंग-विक्षेप के द्वारा अभिव्यक्ति करता है। यह **आंगिक अभिनय** है। इस विषय में नियमों का सूक्ष्म विवरण प्रस्तुत किया गया है। यह बात स्वाभाविक प्रतीत होती है कि परवर्ती काल की अपेक्षा उस युग में आंगिक अभिनय को अधिक महत्त्व दिया जाता था। प्रत्येक अंग का अलग-अलग विवरण दिया गया है। सिर हिलाने, दृष्टिपात करने या भ्रू-संचालन के विशिष्ट प्रकार में गहन अर्थ निहित है। सूक्ष्म अर्थों के संप्रेषण के लिए कपोल, नासिका, ठुड्डी, गर्दन आदि सबका प्रयोग किया जा सकता है। भाव-व्यंजना की दृष्टि से हाथों का अत्यंत महत्त्व है। **नाट्यशास्त्र** से भली-भांति परिचित प्रेक्षक (अभिनेता की) उँगलियों के कलात्मक संचालन द्वारा संप्रेषित अर्थों को सरलता से ग्रहण कर सकता है। परंतु शरीर के पैर आदि अन्य अंगों

---

१. N. xxi.

का भी महत्त्व है। अंगों की भंगिमाओं पर विशेष ध्यान दिया गया है, और विभिन्न प्रकार के पात्रों तथा उनके कार्यों का अंतर सूचित करने के लिए चारी (गति) अत्यंत महत्त्वपूर्ण है। रंगमंच पर कृत्रिम रूप से अंधकार करना आवश्यक नहीं है; अँधेरे में टटोलने का भाव सूचित करने के लिए हाथों और पैरों की गति पर्याप्त है। एक प्रकार के गति-प्रचार से रथ पर चढ़ने का व्यापार सूचित होता है, दूसरे से प्रासाद की छत पर चढ़ने का। यदि वस्त्रों को थोड़ा ऊपर खींच लिया जाए तो नदी पार करने के कार्य का स्पष्ट प्रदर्शन हो जाता है। यदि तैरने के अनुरूप अंग-विक्षेप का अनुकरण किया जाए तो उससे स्पष्टतया सूचित हो जाता है कि नदी जल-विहार के लिए आवश्यकता से अधिक गहरी है। हाथों की गति से हाँकने के कार्य का अभिनय किया जाता है, और उसी प्रकार हाथी या घोड़े पर सवार होने के कार्य का भी अभिनय किया जा सकता है।[1]

भारतीय नाट्यशास्त्र की यह विशेषता ध्यान देने योग्य है कि यद्यपि उसमें प्रतिपाद्य विषयों के सूक्ष्मातिसूक्ष्म विवरण प्रस्तुत किये गये हैं तथापि सात्त्विक और आंगिक कहे जाने वाले अभिनय-भेदों के संबंध में अपेक्षित निरूपण की उपेक्षा की गयी है। वास्तविक संबंध यह है कि **सात्त्विक अभिनय** के अंतर्गत भावों तथा अनुभूतियों के अनुरूप शारीरिक अवस्थाओं का निरूपण किया गया है, और **आंगिक अभिनय** के अंतर्गत उन सुनिर्दिष्ट अंग-विक्षेपों का वर्णन है जो रंगमंच पर सुविधापूर्वक प्रस्तुत न की जाने योग्य मानसिक अवस्थाओं एवं शारीरिक चेष्टाओं इन दोनों की अत्यंत प्रभावशाली ढंग से व्यंजना करते हैं। अतएव यह विभाजन अवैज्ञानिक है, और **नाट्यशास्त्र** में उसकी जो छान-बीन की गयी है वह कुल मिला कर संतोषजनक नहीं है।

**मातृगुप्त** ने माला, आभूषण, उपयुक्त वेष आदि (अभिनय के) सहायक तत्त्वों के महत्त्व पर बल दिया है। उन्होंने रस के तीन प्रकार बतलाते हुए **नेपथ्य-रस** को उसका एक विशिष्ट प्रकार माना है। यह तथ्य इस बात का निदर्शक है कि दृश्य-रचना की प्रत्येक सजावट प्रेक्षक के मन पर विशेष प्रभाव डालती है। इसी प्रकार की धारणा नाटकों में दिये गये विस्तृत रंग-निर्देशों से भी बनती है, उदाहरण के लिए—श्री **बर्नार्ड शा** की रचनाओं में। यह बात स्पष्ट है कि नाटकों के वास्तविक अभिनय के संबंध में अभिनेताओं का निर्देशन करना ही इन रंग-निर्देशों का एक मात्र उद्देश्य नहीं था, अपितु उनकी सहायता से नाटक

---

१. मिला कर देखिए—नंदिकेश्वर का **अभिनयदर्पण**, अनु० A. Coomaraswamy और *G. K. Duggirala*, Cambridge, Mass., 1917.

का पाठक भी उसके अभिनय के रूप की कल्पना कर के अधीत नाटक के नाटकीय गुणों और तदनुरूप रस की अनुभूति कर सकता था। ऐसा स्वतंत्र साक्ष्य भी उपलब्ध है जिसकी सहायता से हम इन निर्देशों की पूर्णता का अनुमान कर सकते हैं। सौभाग्य से आठवीं शताब्दी में काश्मीर के **जयापीड** के शासन-काल में **दामोदरगुप्त** द्वारा लिखित **कुट्टनीमत**[1] में हर्ष-रचित **रत्नावली** के अभिनय का विवरण उपलब्ध है। वह विवरण अधूरा है, परंतु यह बात सर्वथा स्पष्ट है कि उसका अभिनय संप्रति उपलब्ध नाटिका में पाये जाने वाले रंग-निर्देशों के अनुसार किया गया था।

नाटक के शास्त्रीय विवेचन के प्रसंग में बतलाया जा चुका है कि नाटक के वास्तविक अभिनय के पहले **पूर्वरंग** की विधि का पालन किया जाता था। उसका मुख्य प्रयोजन अभिनेय नाटक की सफलता के लिए देवता की कृपा प्राप्त करना था। पूर्वरंग के विविध अंगों में से दिक्पालस्तुति और जर्जर (इंद्र-ध्वज) की स्तुति को विशेष महत्त्व दिया जाता था। 'जर्जर' बाँस का एक टुकड़ा होता है जिसमें पाँच पर्व (गाँठ) होते है; उसके पाँच प्रभागों को श्वेत, नील, पीत, लाल और चित्र (मिश्रित) रंगों से रँग दिया जाता है; इन पर्वों के साथ सभी रंगों की ध्वजाएँ बाँध दी जाती हैं। विघ्न-विनाशक तथा वाङ्मय के रक्षक देवता **गणेश** और दिक्पालों की वंदना की जाती है।

रंगों के मिश्रण को भी धार्मिक रूप दिया गया है। (पीत, नील, रक्त आदि) रंगों के उपादान हैं—हरिताल, काजल, लाल रंग के पदार्थ आदि। हरिताल को पहले अभिमंत्रित किया जाता है। इस क्रम में बतलाया जाता है कि वर्ण के रूप में उसके उपयोग के लिए **स्वयंभू** ने उसका निर्माण किया था। फिर हरिताल को ईंट के टुकड़ों के सहित एक पट्टी पर रखा जाता है। उनको पीस कर बारीक चूर्ण बना लिया जाता है और आवश्यकतानुसार मिश्रण कर के उनका उपयोग किया जाता है।[2]

बहुत-से नाटकों में उनके अभिनय का समय नहीं बतलाया गया है; परंतु **मालतीमाधव**, **कर्णसुन्दरी** आदि कतिपय रूपकों तथा **प्रियदर्शिका** के गर्भांक से विदित होता है कि जिस समय उनका अभिनय किया गया था उस समय सूरज निकल ही रहा था।[3] पटह-नाद नाटक का आरंभ सूचित करता है, पूर्वरंग (जिसका

---

१. 856ff. मिला कर देखिए—**हरिवंश** में दिया गया विवरण, ii. 88-93.

२. **संगीतदामोदर**, 39.

३. मिला कर देखिए—**मृच्छकटिका** के कथित संशेर के विषय में नीलकंठ द्वारा दिया गया तर्क (Lévi, TI. i. 210.)

संक्षिप्त रूप गीत और वाद्य की अल्पकालिक संगीत-गोष्ठी से अधिक कुछ नहीं है) संपन्न किया जाता है, नांदी-पाठ होता है, तत्पश्चात् नाटक की प्रस्तावना होती है और फिर वास्तविक नाटक का अभिनय आरंभ होता है।

## ४. सामाजिक (प्रेक्षक)

संस्कृत-नाटक के जैसे नाट्य-साहित्य के लिए सुशिक्षित सामाजिक का मनोयोग अपेक्षित था, और यह मान लिया गया है अथवा स्पष्ट रूप से कह दिया गया है (जैसा कि कालिदास, हर्ष और भवभूति के नाटकों में) कि उसके प्रेक्षक अनुभवी, आलोचनशील और गुणग्राही हैं। **नाट्यशास्त्र**[1] का कथन है कि आदर्श प्रेक्षक में अभिनेताओं द्वारा अनुकृत पात्रों के भावों तथा अनुभूतियों को स्वकीय बना सकने की योग्यता के साथ ही तीव्र ग्रहणशीलता और उत्कृष्ट निर्णय-शक्ति का होना अपेक्षित है। परंतु यह स्वीकार किया गया है कि प्रेक्षकों की भी यथारीति तीन कोटियाँ हैं—उत्तम, मध्यम और अधम। नाटक की सफलता का प्रश्न प्राश्निक (critic) के निर्णय पर निर्भर है जिसमें इस मार्मिक कार्य के अनुरूप आलोचक के सभी संभव गुणों का होना आवश्यक है। पात्रों के भावों की-सी अनुभूति करने वाला प्रेक्षक सामान्य बाह्य चिह्नों के द्वारा उनकी अभिव्यक्ति करता है; हास, अश्रुपात, आक्रोश, रोमांच, उछल पड़ना, ताली पीटना और हर्ष, जुगुप्सा, भय तथा अन्य भावों की उचित एवं स्वाभाविक अभिव्यक्तियाँ।

नाटक के अभिनय का आदेश देने वाले संरक्षक—सभापति—और उसके सभासदों (अतिथियों) के बैठने की व्यवस्था का भी विस्तृत निरूपण किया गया है।[2] संरक्षक स्वयं राजासनमंच (royal box) के तुल्य सिंहासन पर बैठता है। उसकी बायीं ओर उसके अंतःपुर की महिलाएँ बैठती हैं। उसकी दाहिनी ओर अत्यंत गौरवशाली व्यक्ति बैठते हैं, उदाहरण के लिए—हर्ष-सरीखे महाराजा के सामंत। उन पुरुषों के पीछे कोषाध्यक्ष आदि पदाधिकारी बैठते हैं। उनके समीप राजसभा के विद्वज्जन, व्यवहारज्ञ, धर्मशास्त्री तथा कवि, और उन्हीं के बीच ज्योतिषी एवं वैद्य बैठते हैं। उनकी बायीं ओर मंत्री, दरबारी

---

१. xxvii. 51ff. ; Lévi, TI. ii. 62ff.

२. **संगीतरत्नाकर,** 1327ff. ; Lévi, TI. i. 375ff. मिला कर देखिए—**काव्यमीमांसा,** pp. 54f.

('विलासी') लोग और चारों ओर विलासिनियाँ बैठनी हैं। सामने ब्राह्मण बैठते है; पीछे रूप-यौवन-संपन्न चामरधारिणियाँ रहती हैं। बायीं ओर सामने वचन-विदग्ध एवं बुद्धिमान् कथक और बंदी-जन रहते है। उस अवसर पर अंग-रक्षक भी उपस्थित रहते हैं जो संमानित राजा की रक्षा का उत्तरदायित्व सँभालते हैं।

कहा नहीं जा सकता कि सामान्य जनता कहाँ तक उन नाटकों को देखती थी। नाट्यशाला-विषयक नियमों से सूचित होता है कि प्रेक्षकों में शूद्र भी उप-स्थित रहते थे; परंतु 'शूद्र' शब्द का अर्थ संदिग्ध है, संभव है कि उसका प्रयोग राजाश्रित पिछलग्गुओं के लिए किया गया हो। इस विषय में सामान्य नियम[1] यह है कि वर्बरों, मूर्खों, पाखंडियों और अधम व्यक्तियों का नाट्यशाला में प्रवेश वर्जित है, परंतु इस प्रकार के नियमों का अर्थ नगण्य है। यह बात स्पष्ट है कि अभिनय के स्थान और परिस्थितियों के अनुसार प्रेक्षकों के प्रकार में अत्यधिक अंतर होता रहा होगा। महोत्सवों के अवसर पर मंदिरों में अभिनय का आयोजन होने पर अधिक-से-अधिक लोगों को प्रवेश मिलता रहा होगा; किंतु असार्वजनिक प्रदर्शनों में चुने हुए लोग ही प्रेक्षक होते रहे होंगे। इस बात का कोई विशेष महत्त्व नहीं है कि वे नाटक कुछ चुने हुए प्रेक्षकों को छोड़ कर शेष लोगों के लिए प्रायः दुर्बोध्य रहे होंगे। नाटक तत्त्वतः दृश्य काव्य था। प्रेक्षक अधिकांश नाटकों की कथावस्तु से परिचित थे, और अभिनेताओं द्वारा किये गये रूढ़िगत संकेतों के परिष्कृत प्रयोग से प्रेक्षकों को कार्य-क्रम के स्वरूप को स्थूल रूप से समझने में पर्याप्त सहायता मिलती रही होगी।

यह बात ज्ञात नही है कि इस प्रकार के नाट्य-समारोह कब से विरल हो गये। यह निश्चित है कि ग्यारहवीं शताब्दी में काश्मीर में नाटकों का अभिनय विरल नहीं था। क्षेमेंद्र ने कवि के यश के अभिलाषी रचनाकारों को परामर्श दिया है कि उन्हें इस प्रकार के अभिनयों के प्रेक्षण से अपने रसबोध का परिष्कार करना चाहिए।[2] इस तथ्य में संदेह नहीं है कि मुसलमानों की विजय से आभिजात्य (संस्कृत-) नाटक के प्रचलन को गहरा धक्का लगा। भारत की राष्ट्र-भावना और जातीय धर्म से घनिष्ठतया संबद्ध होने के कारण संस्कृत-नाटक को धर्मांध मुसलमानों ने बेहूदा समझा। राजा लोग ही अभिनेताओं और कवियों के (समान

---

१. Tagore, Eeight Principal Rasas, p. 61. महिलाओं का प्रवेश वर्जित था (Wilson, ii. 212), यह बात प्रारंभिक नाट्यशाला के विषय में मान्य नहीं हो सकती.

२. कविकण्ठाभरण, p. 15.

रूप से) आश्रयदाता थे, वे राज्य-च्युत हो गये अथवा उन्हें घोर विपत्ति का सामना करना पड़ा। नाटकों के अभिनय की परंपरा क्रमशः लुप्त हो गयी। संस्कृत-नाटक के ह्रास के अन्य कारण भी थे। कालक्रमानुसार अभिनय की भाषा एवं जन-भाषा का पार्थक्य धीरे-धीरे बढ़ता गया जिसके परिणामस्वरूप संस्कृत-नाटक जनता से अधिकाधिक दूर होता गया, और मुसलमानों ने संस्कृत को उच्चतर वर्ग के दरबारी जीवन तथा राजकाज की भाषा के प्रतिष्ठित पद से नीचे उतार दिया।[1]

---

१. उन्नीसवीं शताब्दी में नाटकीय अभिनय का कुछ पुनः प्रचलन हुआ; उदाहरणार्थ—लगभग १८२० ई० में नदिया के राजा के अनुरोध पर गोविंद-महोत्सव के लिए वैद्यनाथ वाचस्पति भट्टाचार्य द्वारा लिखित **चित्रयज्ञ**। मलाबार के चक्क्यार शक्तिभद्र-रचित **आश्चर्यमञ्जरी**, कुलशेखरवर्मा के रूपकों, **मंत्राङ्कनाटक** के नाम से **प्रतिज्ञायौगन्धरायण** के तीसरे अंक, और **नागानन्द** का अब भी अभिनय करते हैं; JRAS. 1910, p. 637; **प्रतिमानाटक** (ed. TSS,) p. xl; A. K. और V. R. Pisharoti का (Bulletin of School of Oriental Studies, III. i. 107ff.) असंगत मत है कि **चारुदत्त** शूद्रक-लिखित **मृच्छकटिका** का संक्षिप्त रूपांतर है, **प्रतिमानाटक** कालिदास के बाद की तथा **अविमारक** दंडी के बाद की रचना है, और इसलिए भास के नाटक आठवीं शताब्दी में किये गये संकलन अथवा रूपांतर हैं। **प्रतिमानाटक** (iv. 9f.) में दी गयी राम की वंशावली कालिदास-संमत है, किंतु साथ ही पौराणिक भी है, और दंडी निश्चय ही 'कथा' के आविष्कारक नहीं है। Barnett[1] (Bulletin, III. i. 35) मेधा तिथि के **नाट्यशास्त्र** को (**प्रतिमा**, v. 8-9) **मनुभाष्य** (दसवीं शताब्दी) मानते हुए Pisharoti के मत को स्वीकार करते है, किंतु यह बात प्रसंग के सर्वथा विरुद्ध है, और स्वयं Barnett द्वारा स्वीकृत (**मृच्छकटिका** से) **चारुदत्त** की पूर्ववर्तिता, एवं महाराष्ट्री के अभाव के साथ उनके मत की कोई संगति नहीं बैठती.

अनुबंध–१

# अनुक्रमणिका

( अनुक्रम में अनुस्वार-युक्त वर्ण पहले रखे गये हैं )

अ


अंक, रूपक का अंक, ५३, ५८, ३२१, ३२२, अंकों की संख्या, ३२६, ३७०

अंक, अथवा उत्सृष्टांक, रूपक का प्रकार (एकांकी), २८३, ३१५, ३१६, उसकी विशेषताएँ, ३७३; ३७९

अंकमुख, अथवा अंकास्य, अर्थोपक्षेपक, ३२३

अंकावतार, अर्थोपक्षेपक, ३२३

अंग, जाति, अंगों का वर्ण, ३९४

अंगज, अलंकार, नायिका के, ३३१

अंगद, वाली के पुत्र, रावण के पास जाने वाले राम-दूत, 'अभिषेकनाटक' में, ११५, 'महावीरचरित' में, १९५, 'अद्भुतदर्पण' में, २६०, 'दूताङ्गद' में, २८५, 'महानाटक' में, २८८

अंगिरा, २२४

अंतःकरण की प्रवृत्ति, १६३

अंतरसंधि (का स्वरूप), ३२३, उसके पाँच रूप, ३२३-२४

अंत्यानुप्रास, २५२

अंवक, ३९

अंवरमाला, 'विद्धशालभञ्जिका' में, २४७

अंवा, कुटनी तथा वृद्धा के लिए प्रयुक्त, ३३६

अकवर, वादशाह, २६०

अकालजलद, राजशेखर के पितामह, २४४

अक्ष, रावण का पुत्र, २५९

अक्षर-संघात, एक नाट्य-लक्षण, ३५३

अक्षसूक्त, ८, १०

अगस्त्य, ऋग्वेद में संवाद, ३, ९ 'उत्तररामचरित' में, १९६, 'उन्मत्त-राघव' में, २८४

अग्नि (देवता), देवताओं के साथ अग्नि का संवाद, ३, १०; अग्नि द्वारा अविमारक की रक्षा, ९५, अग्नि द्वारा सीता की रक्षा, १११

अग्निपुराण, ३१५, वीथी का निरूपण, ३७५

अग्निमित्र, राजा, 'मालविकाग्निमित्र' का नायक, १४७, १४८, १५६, १५७, १६६, ३९२

अग्निवर्ण, रघुवंशी राजा, 'रघुवंश' में, ३९२

अघोरघंट, कापालिक, 'मालतीमाधव' में, १९३, ३३५, ३५१

अघोप व्यंजन, ११७

अजंता (के भित्तिचित्र), ३५

अजयपाल (राजा, ११७३-६ ई.), २७३

अजितापीड (काश्मीर का राजा, ८१३-५० ई.), ३१०

अज्जुका, गणिका के लिए प्रयुक्त, ३३६

अण्हिलपाटक, २८५

अण्हिलवाड, २५६

अतिजगती, छंद, रोचक कथोपकथन के उपयुक्त, ३५४

अतिवृति, छंद, करुण रस के अनुकूल ३५४

अतिप्राकृत, २६७

अतिवल, अथवा अविवल, वीथी का एक अंग, ३५२
अतिशयोक्ति, अलंकार, १६५, २०३, २०८, २०९, २४१
अत्ताणं, 'अत्ताणअं' के स्थान पर भास द्वारा प्रयुक्त, ११८
अथर्ववेद; उससे रस-तत्त्व का ग्रहण, १; २, ४
अथर्वा (का संवाद), ४
अदण्डारहो, अश्वघोष द्वारा प्रयुक्त, ८१
अदिति, इन्द्र आदि के साथ सवाद, ३
अद्‌भुत, रस, २३८, २७४, २९५, ३४६, उसका वर्ण, ३४७, उपसंहार में, ३४८, ३५१, ३७०
अद्‌भुतदर्पण, माधवदेव-रचित नाटक, २६०
अद्‌भुतार्णव, कविभूषण-रचित महा-नाटक, ३७०
अद्वैत-सिद्धात, 'प्रबोधचन्द्रोदय' में, २६५
अधम, नायक का प्रकार, ३२८, पात्रों का एक वर्ग, ३८९, प्रेक्षकों की एक कोटि, ३९८
अधिकरणिक, 'मृच्छकटिका' में, १३०
अधिकार, नायक का फलस्वामित्व, ३१७
अविवल, अथवा अतिवल, वीथी का अग, ३५२
अध्यवसाय, एक नाट्यालंकार, ३५३
अधीरा, नायिका, मध्या का एक प्रकार, ३२९, प्रगल्भा का प्रकार, ३३०
अनंग, कामदेव, २५०
अनंगमंजरी, गणिका, 'शृङ्गारभूषण' में, २७८
अनंगशेखर, विट, 'शृङ्गारसर्वस्व' का नायक, २७९
अनंगसेना, गणिका, 'धूर्तसमागम' की नायिका, २७६
अनंगहर्ष मात्रराज, 'तापसवत्सराज-चरित' के रचयिता, २३१
अनयसिंधु, दुष्ट राजा, 'हास्यार्णव' में, २७६
अनर्घराघव, मुरारि-रचित नाटक, २३८, ३१५, ३६८, ३९०
अनसूया, शकुंतला की सखी, १२१, १५३, १५९
अनुकरण, अभिनय में, ३९६
अनुकरण-सिद्धांत, अरिस्तू का, ३८१
अनुकूल, नायक का एक प्रकार, ३२८
अनुकृति, ३९२, और देखिए—अवस्था-नुकृति
अनुचारिका, राजा की सेविका, ३३४
अनुनय, एक नाट्य-लक्षण, ३५३
अनुप्रास, ११२, गौडी रीति की विशेषता, ३५५
अनुभाव, २०८, ३३६, ३४२, ३४६, ३४८
अनुमान, रस-प्रक्रिया में, ३३८, ३४१
अनुमिति-ज्ञान, १६३
अनुशासन पर्व (में रूपक का निर्देश), १८
अनुष्टुभ्, छंद, समवकार के अनुकूल, ३७१
अनुसंधि, पताका में, ३२०
अनूकर्ष, भास द्वारा प्रयुक्त, १२०
अन्या अथवा अन्यस्त्री (नायिका), देखिए—परकीया
अन्योक्ति, अलंकार, ३२५, पताका-स्थानक का भेद, ३२५
अपटी, यवनिका, ३८६
अपटीक्षेप, ३८७
अपभ्रंश, १५१, १६७, २९१, ३०५, ३०६, ३६०
अपरवक्त्र, छंद, कालिदास द्वारा प्रयुक्त, १६८
अपवारित (क), ५३
अपस्मार, सचारी भाव, ३३७, ३४६
अपूर्ण संधि, प्रकरी में, ३२०
अप्सरा, अप्सराओं का नाट्य से संबंध, ६, ३९, १०७, अप्सराओं द्वारा

मुक्तामणि-धारण, ३९५

अभयकुमार, श्रेणिक का मंत्री, 'प्रबुद्ध-रौहिणेय' में, २७४

अभयदत्त, 'मुद्राराक्षस' में पात्र, २१४

अभयदेव (राजा, १२२९-३२ ई.), अथवा अभयपाल, २६८

अभिज्ञान (अभिप्राय), ५५

अभिज्ञानशाकुन्तल, ५५, १६१, देखिए —शकुन्तला

अभिधा, काव्य की शक्ति, ३३९, ३४०

अभिधा, शब्द-शक्ति, ३४१

अभिनय, ३८, २६२, २८८, २८९, २९७, ३०१, ३९२, अभिनय के चार प्रकार, ३९५-९६ अभिनय के सहायक तत्त्व, ३९६, उससे रस-बोध का परिष्कार, ३९९, मुसलमानों द्वारा हानि, ३९९, अभिनय-परंपरा के लोप के अन्य कारण, ४००

अभिनयदर्पण, नंदिकेश्वर-रचित, ३६२, ३९६

अभिनवगुप्त, काव्यशास्त्री, ८५, ९८, ९९, २३१, 'अभिनवभारती' के लेखक, ३१०, ३१४, ३३९, उनका रस-सिद्धांत, ३४०-४१, ३४२, ३४३; ३६७, नांदी के विषय में, ३६९

अभिनवभारती, 'नाट्यशास्त्र' पर अभिनवगुप्त द्वारा लिखित टीका, ३१०

अभिनेता, ४१, ४२, ४७, ५३, (संख्या) ५९, ६०, अभिनेताओं की वेष-भूषा, ३९४

अभिप्राय ( motif ) , ५५, ५६, ९९, १२२, १३१, १९८, २३९, २४७, २७१, २९४, ३१०

अभिमन्यु, अर्जुन-पुत्र, 'दूतघटोत्कच' में, ८९, ११३, 'पञ्चरात्र' में, ९०, 'वेणीसंहार' मे, २२२, 'धनञ्जय-विजय' में, २८२

अभिराम 'शकुन्तला' के टीकाकार, १५५

अभिरामराघव, ३५२, ३६८

अभिलाप, वियोग की एक काम-दशा, डा. कीथ के अनुसार संचारी भाव, ३३८, अनुराग की अवस्था, ३४५, ३४६

अभिव्यक्ति (अभिव्यंजना), रस की, २१४, २१५, २३७, ३३९

अभिषेक नाटक, भास-रचित, ८७, ९५, ९९, १०४, १०६, १०७, १०९, ११०, १११, ११५

अभिसार, उसके स्थल, ३३०-३१

अभिसारिका, एक प्रकार की नायिका, १३७, २४३, ३३०, ३३१

अमरकोश, अमरसिंह द्वारा प्रणीत, ५४, ६३

अमर्ष, संचारी भाव, ३३७, ३४६

अमात्य, ११४, उसकी विशेषता, ३३३-३४, संबोधन का प्रकार, ३३६

अमृतमन्थन, समवकार, ३७१

अमृतोदय, गोकुलनाथ-रचित रूपक, २६७, ३६८

अम्भोधिमन्थन, समवकार, ३७१

अम्माभाण, अम्माळाचार्य अथवा वरदाचार्य द्वारा रचित भाण, २७८

अम्माळाचार्य, अथवा वरदाचार्य, 'वसंततिलक' के रचयिता, २७८

अम्हाअं, अम्हाणं, भास द्वारा प्रयुक्त संबंध-कारक का बहुवचन, ११८

अम्हाकं, अश्वघोष द्वारा प्रयुक्त, ११८

अम्हे, कालिदास द्वारा प्रयुक्त, ११८

अयत्नज, अलंकार, नायिका के, ३३१

अयोग, शृंगार का एक भेद, ३४५, उसमें अनुराग की दस अवस्थाएँ, ३४५-४६

अयोध्या, ११२, ११३, २३५, २३६, २४१, २८६, ३५२

अय्याभाण, अथवा शृङ्गारतिलक, रामभद्र दीक्षित द्वारा लिखित भाण, २७८

अरिष्ट, कृष्ण द्वारा मारा गया दानव, ९३, १०१, १०५
अरिसिंह, 'सुकृतसंकीर्तन' के रचयिता, २६२
अरिस्तू, ३०, ५७, ५८, २९४, २९९, ३६१, अरिस्तू और भारतीय काव्य-शास्त्र (नाट्यशास्त्र), ३८१-८२
अरुंधती ('उत्तररामचरित' में, वसिष्ठ की पत्नी), १९७
अर्जुन (दानव), ९३
अर्जुन, पांडव, ३९, ८९, २८०, ३४२, 'कर्णभार' में ९०, 'पञ्चरात्र' में ९१, 'दूतघटोत्कच' में, १००, 'वेणी-संहार' में, २२२, २२३, २२४, २२५, २२८, २२९, 'पार्थपराक्रम' में, २८१, 'धनञ्जयविजय' में २८२, 'सुभद्राहरण' में, २८४, 'सुभद्रापरिणय' में, २८५
अर्जुनवर्मा (धारा का परमार, १२११ ई.), २७१
अर्थप्रकृति, कथानक-तत्त्व, ३१८, ३१९, ३२०
अर्थद्योतनिका, ९९, ३११, ३२३
अर्थविशेषण, एक नाट्यालंकार, ३५३
अर्थव्यक्ति, वैदर्भी रीति का शब्दार्थ-गुण, ३५५
अर्थशक्ति, संघभेदन की युक्ति, ३५०
अर्थशास्त्र, कौटिलीय, ५४, १६९, ३१०, ३५८, ३९२
अर्थापत्ति, एक नाट्य-लक्षण, ३५३
अर्थालंकार, १६१, १६२
अर्थोपक्षेक, १५५, ३२२, उसके पाँच प्रकार, ३२२-२३
अर्धनारीश्वररूप शिव, १२४
अर्धमागधी, प्राकृत, ६७, ६८, ७९, ८०, ११७, ११८, १४०, २२९, ३११, ३६०
अर्हं, अश्वघोष की प्राकृत में, ८१
अर्हत (मोक्ष के विषय में अर्हतों का मत), १८७
अर्हस्सि, अश्वघोष द्वारा संदिग्ध प्रयोग, ८१
अलंकार, काव्यालंकार, ११२, काव्य में स्थान, ३५६, ३५७, 'नाटकालंकार' और 'नाट्यालंकार' भी देखिए
अलंकार, नायिका के गुण, उनके प्रकार, ३३१-३२
अलंकारशास्त्र, १२५, २९६
अलंकारसर्वस्व, ३३९, ३५५
अलका, नगरी, 'महावीरचरित' में मानवीकृत, १९५, १९९
अलमोड़ा, ४३, २७१
अलौकिक रस (का स्वरूप), ३४२
अवंतिका (प्राकृत), देखिए—आवंतिका
अवंतिवर्मा (कवियों का संरक्षक, काश्मीर का राजा, ८५५-८३ ई.), २१२, २३१
अवंतिसुंदरी, राजशेखर की पत्नी, २४४, ३०६
अवंती (में भूतभाषा का प्रयोग), ३०६, अवंती की युवतियों के केश, ३९५
अवतरण (अभिनेताओं का प्रवेश), देखिए—रंगावतरण
अवतरण, पूर्वरंग में, ३६३
अवदानशतक, ३४
अवधूत, देखिए—कृष्ण
अवनिभाजन, महेंद्रविक्रमवर्मा की उपाधि, १८५
अवन्त्याधिपते, भास द्वारा अनियमित संधि, ११६
अवपात, आरभटी वृत्ति का अंग, ३५०, ३५१
अवमानन, या छलन, संध्यंग, २३४
अवलगित, वीथी का अंग, ३५१
अवलगित, प्रस्तावना का एक प्रकार, ३६५
अवलोक, 'दशरूप' पर धनिक की टीका, ३१२, देखिए—दशरूपावलोक
अवलोकिता, 'मालतीमाधव' में, १९९,

३२३, ३८१
अवस्था, नाटक में कार्य की, ३१७-१८
अवस्थानुकृति, ३१५, ३८१
अवस्यंदित, वीथी का अंग, ३५२
अवहित्था, संचारी भाव, ३३७
अविमारक, भास का नाटक, ८७, ९५, १०१, १०२, १०३, १०४, १०५, १०६, १०७, १०८, १०९, ११४, १२२
अविमारक, 'अविमारक' नाटक का नायक, ९५, १०२, १०९, ११५, ३११, ३३५, ४००
अशोक, वृक्ष, १४७, १४८, १६०, २३३, २५१
अशोक, मौर्य राजा, ३८, ४१, ४६, ७९, ३०२
अशोकदत्त (और राक्षस), १९८
अश्राव्य, १०६
अश्रु, सात्त्विक भाव, ३३७
अश्वघोष, नाटककार, ३४, ३९, ५१, ६३, ६४, ६५, ६६, ६७, ६८, ७०, ७२, ७३, ७४, ७५, ७६, ७८, ८२, ८३, ८७, ८८, ११०, ११३, ११७, ११८, १६१, २६५, ३११, ३३२, ३६०, ३७१, ३९२
अश्वघोष और बौद्ध रूपक, ७२-८३
अश्वजित् (और शारिपुत्र), 'शारिपुत्रप्रकरण' में, ७३
अश्वत्थामा, द्रोण के पुत्र, 'उरुभङ्ग' में, ९०, 'वेणीसंहार' में, २२२, २२३, २२४, २२६
अश्वमेध, १०, राम का अश्वमेध, २०, 'मालविकाग्निमित्र' में, १४६, १४८, 'उत्तररामचरित' में, १९६
अष्टाध्यायी, पाणिनि-रचित, ३०९
असज्जाति, एक विदूषक ब्राह्मण, 'धूर्तसमागम' में, २७६
असत्प्रलाप, वीथी का अंग, ३५२
असित (काला), वर्ण, किरातों आदि का, ३९४
असुर, 'त्रिपुरदाह' में, २८३, असुर और सुर, 'समुद्रमथन' में, २८३
असुर माया, मायासुर, ४४
असूया, संचारी भाव, ३४६
अहंकार, 'प्रबोधचन्द्रोदय' में पात्र, २६६, २६७
अहकं (अहके), अश्वघोष द्वारा प्रयुक्त, ७८, ११८, अहके (भास द्वारा प्रयुक्त), ११८
आंगिक अभिनय, अभिनय का एक प्रकार, २८, ३०, ३१५, ३४३, उसका स्वरूप, ३९५, ३९६
आंध्र, वंश, १२७, ३५८, आंध्रों का वर्ण, ३९४
आंध्रज, विभाषा, ३६०
आंध्रभृत्य, राजवंश, १२६
आकाशभाषित, १०६, अंतरसंधि के रूप में, ३२४; ३२६, वीथी में बहुशः प्रयोग, ३७४
आकाशवाणी, १०६, १५३
आक्रंद, एक नाट्यालंकार, ३५३
आख्यान, एक नाट्यालंकार, ३५३
आजीविक, 'शारिपुत्रप्रकरण' में, ७८
आत्मगत, अथवा स्वगत, भाषण, ३२६
आत्रेय, जीमूतवाहन का विदूषक, 'नागानन्द' में, १८०
आत्रेयी, तापसी, 'उत्तररामचरित' में, १९६
आदित्यसेन (बंगाल के), २२१
आदिसूर, (६७१ ई.), राजवंश के संस्थापक, २२१
आधिकारिक, मुख्य कथावस्तु, ३१७
आनंद, अलौकिक, रस-दशा में, ३४१
आनंदकोश, प्रहसन, २७५, ३७३
आनंदराय, वेदकवि, 'जीवानन्दन' के लेखक, २६८
आनंदवर्धन, काव्यशास्त्री, 'ध्वन्यालोक' के लेखक, २२१, २३१, २८७, ३१४

आनन्दसुन्दरी, सट्टक, घनश्याम-लिखित, २७१
आपृच्छ, भास में, ११६
आबू, पर्वत, २८०
आभिजात्य रंगमंच, ३७
आभिजात्य नाटक, ३७, ७०, १२०, १४१, २५७, ३७८, मुसलमानों द्वारा क्षति, ३९९
आभीर, जाति, ३५८, आभीर-युवतियों का वेष, ३९४
आभीर, विभाषा, ३६०
आभीरी, भाषा, ३६१
आम, भास द्वारा स्वीकृति-सूचन के लिए प्रयुक्त, ११६
आमुख, १८६, भारती वृत्ति का अंग, ३५१; ३६५
आयारंगसुत्त, ३६
आयु, उर्वशी का पुत्र, 'विक्रमोर्वशी' में, ५५, १५०, १५७
आयुक्ता, अंतःपुर में अनुचरी, ३३४
आयुष्मन्, राजा के लिए संबोधन में प्रयुक्त, ३३६
आयोगव, रंगोपजीवी नट की निंदात्मक संज्ञा, ३९१
आयोनिअन, ५४
आरंभ, वृंदगायकों द्वारा आलाप, पूर्व-रंग में, ३६३
आरंभ, पहली कार्यावस्था, ३१७, ३१८
आरभटी, वृत्ति, नाटक में, ३४९, ३५०, प्रहसन में निषेध, ३७३
आरण्यका अथवा आरण्यिका, प्रियदर्शिका, 'प्रियदर्शिका' की नायिका, १७९, १७६, ३८९
आर्ति (व्याधि), संचारी भाव, ३४६
आर्त्थ, 'अश्वघोष द्वारा 'अर्थ' के स्थान पर प्रयुक्त, ७८
आर्य, महाव्रत में शूद्र पर आर्य की विजय, १४
आर्य, संबोधन के रूप में प्रयुक्त, ३३६
आर्यक, राजा, 'मृच्छकटिका' में, ५७, १२७, १२९, १३०, १३१, १३३, १४०
आर्यपुत्र (अज्जउत्त, पति के लिए प्रयुक्त), ३३६
आर्यभट्ट, ज्योतिष के पंडित, १४५
आर्यश्यामिलक, 'पादताडितक' भाण के रचयिता, १९०
आर्या (अज्जा, पत्नी के लिए प्रयुक्त), ३३६
आर्या, छंद, भास द्वारा प्रयुक्त, १२०, 'मृच्छकटिका' में, १४१, कालिदास द्वारा प्रयुक्त, १६८, १६९, हर्ष द्वारा, १८५, 'मत्तविलास' में, १९०, भवभूति द्वारा प्रयुक्त, २१०, २११, विशाखदत्त द्वारा, २२१, भट्टनारायण द्वारा, २३०, उद्दंडी द्वारा, २७२, शृंगार रस के अनुकूल, ३५४
आलंबन, विभाव, ३३७
आलस्य, संचारी भाव, ३३७, ३४६
आवंतिका, आवंती, प्राकृत, १४०, ३५९
आवेग, संचारी भाव, ३३७, ३४६
आशीः, एक नाट्यलंकार, ३५३
आश्चर्यमञ्जरी, शक्तिभद्र-लिखित रूपक, ४००
आश्रवणा (वाद्यों को मिलाना), पूर्व-रंग में, ३६३
आसन, प्रेक्षागृह में आसनों की रचना, ३८६
आसीन (पाठ करने का प्रकार), लास्य का एक अंग, ३६२
आहार्य, अभिनय, अभिनय का एक प्रकार, ३१५, उसका स्वरूप, ३९५
आहि, अश्वघोष की प्राकृत में तृतीया का रूप, ७९

इ

इंग्लैन्ड, ३२

इंदुमती, माधव की माता, २८४
इंद्र, परिचयात्मक संवाद, ३; ४, मत्त इंद्र का एकालाप, ५, ७; इंद्र का निर्देश, ८; ९, १३, ३२, ३३, ३९; 'कर्णभार' में, ९०, १००, ११०, ११८; १३८, १४९, १५४, 'महावीरचरित' में, १९५, १९९, 'बालरामायण' में, २४६, 'त्रिपुरदाह' में, २८३, 'शकुन्तला' में निर्देश, ३२४
इंद्र तृतीय, राष्ट्रकूट राजा, २५३
इंद्र-ध्वज (के समारोह से नाटक का उद्भव), ३२
इंद्रलोक, १४९
इंद्रवज्रा, छंद, 'मृच्छकटिका' में, १४१, हर्ष द्वारा प्रयुक्त, १८५, 'मत्तविलास' में, १९०, भट्टनारायण द्वारा प्रयुक्त, २३०, 'महानाटक' में २८८
इंद्राणी, इंद्र की पत्नी, ३
इअं, शौरसेनी में प्रयुक्त, ८०
इतिहासकाव्य, २, १२, १६, १७, १८, १९, २०, २१, ३४, ३५, ३६, ३७, ४०, ४४, ४५, ४८, ५०, ५६, ६२, ६५, ६६, ६७, ६८, ६९, ७०, ८८, ९५, ११६, ११७, ११९, १६८, २५५, २८५, २८७, २९३, २९७, २९९, ३१७, ३२१, ३३२
इत्सिंग, १७०, १७३
इदाणि, प्राकृत-प्रयोग, ८१
इयं, अश्वघोष द्वारा प्रयुक्त, ८०
इरावती, अग्निमित्र की छोटी रानी, १४७, १४८, १५६, १५७
इस्सिति, अश्वघोष द्वारा प्रयुक्त, ८०
ईर्ष्या, संचारी भाव, ३३७
ईश्वरदत्त, 'धूर्तविटसंवाद' भाण के लेखक, १९०
ईश्वरसेन, शिवदत्त का पुत्र, १२७
ईहामृग, रूपक का प्रकार, २८१, २८२, ३१५, ३१६, नामकरण और विशेषताएँ, ३७१-७२; ३७९

उ

उक्तप्रत्युक्त, संभाषण का प्रकार, लास्य का एक अंग, ३६२
उग्रता, संचारी भाव, ३३७, ३४६
उग्रता, २२५, २२७
उग्रसेन, राजा, ९४
उच्च, कालिदास द्वारा प्रयुक्त, १४६
उज्जयिनी (भारतीय इतिहास में उसका महत्त्व), ५३, ८७, (संस्कृत-नाटक के लिए), ६५ (उज्जयिनी में प्रयुक्त भाषा), ६३, ६८; ९६, १२७, १४६, १४७, १९१, २४१, ३१२, ३९१
उड्, जाति, उनका वर्ण, ३९४
उड़िया, जाति, ३६१
उड़ीसा (के नरसिंह द्वितीय), ३१३
उत्कीर्तन, एक नाट्यालंकार, ३५३
उत्कृति, (छंद, ओज के अनुकूल)!
उत्तम, नायक का प्रकार, ३२८, पात्रों का एक वर्ग, ३८९, प्रेक्षकों की एक कोटि, ३९८
उत्तमोत्तक, एक प्रकार का गीत, लास्य का एक अंग, ३६२
उत्तररामचरित, भवभूति-रचित नाटक, २०, ५९, १९२, १९६, १९८, २००, २०१, २०२, २०६, २१०, २११, २३७, ३२४, ३५१, ३५२, ३६९
उत्तरा, विराट की राजकुमारी, 'पार्थपराक्रम' में, २८०, 'धनञ्जयविजय' में, २८२
उत्तेजन, एक नाट्यालंकार, ३५३
उत्थापक, सात्त्वती वृत्ति का अंग, ३५०
उत्पत्ति, रस की, ३३९
उत्पत्तिवाद, भट्ट लोल्लट का रस-सिद्धांत, ३३८
उत्पलदेव (मुंज का उपनाम), ३१२
उत्पाद्य, कवि-कल्पित कथावस्तु, ३१६
उत्साह, वीर रस का स्थायी भाव, १८२, ३४५, ३४६

उत्साह, नायक का गुण, ३२६
उत्सुकता, अनुराग की अवस्था, ३४६
उत्सृष्टिकांक, रूपक का एक भेद, अंक, ३७३, ३७९
उदयगिरि, शिलालेख, ८०
उदयन, वत्सराज, ८७, ९६, १०२, १४७, १७४, ३५०, स्वप्नवासवदत्ता' का नायक, ९७, १०२, १२२, 'प्रतिज्ञायौगन्धरायण' में, १०१, १०२, १०३, १०९, 'रत्नावली' का नायक, १७४
उदयनचरित, रूपक, ३९३
उदात्त, २३८
उदात्त, नायक, ३२६, देखिए—धीरोदात्त
उदात्त, कवियों का प्रकार, ३६७
उदात्तराघव, मायुराज-रचित रूपक, २३२, २३४
उदारता वचसाम् (भवभूति का दावा), २०२
उदारत्व, वैदर्भी रीति का गुण, ३५५
उदाहरण, एक नाट्य-लक्षण, ३५३
उदुंबर, भवभूति का वंश, १९१
उद्गाता, १०
उद्घात्य, वीथी का अंग, ३५१
उद्घात्य, आमुख का एक प्रकार, ३६५
उद्दंडनाथ अथवा उद्दंडी, मल्लिकामारुत' के लेखक, २३२, २७२
उद्दीपन, विभाव, ३३७
उद्धत, नायक, ३२६, ३२८, देखिए—धीरोद्धत
उद्धत, कवियों का प्रकार, ३६७
उद्वेग, अनुराग की दशा, ३४६
उन्मत्त, उन्मत्तों के केश, ३९५
उन्मत्तक (के छद्मवेष में यौगंधरायण), 'प्रतिज्ञायौगन्धरायण' में, १०३, १८९, 'मत्तविलास' में उन्मत्तक, १८८, १८९
उन्मत्तराघव, भास्कर कवि द्वारा लिखित, २८३
उन्माद, संचारी भाव, ३३७, ३४६
उन्माद, अनुराग की दशा, ३४६
उपगीति, छंद, भास द्वारा प्रयुक्त, १२०
उपजाति, छंद, अश्वघोष द्वारा प्रयुक्त, ८२, भास द्वारा प्रयुक्त, ११९; 'मृच्छकटिका' में, १४१, कालिदास द्वारा प्रयुक्त, १६८, भवभूति द्वारा २१०, विशाखदत्त द्वारा, २२१
उपनागरिका, वृत्ति, ३५६
उपनिषद्, १०७, १९१
उपनिषद्, 'प्रबोधचन्द्रोदय' में पात्र, २६५, २६६, २६७
उपपति, नायक का एक प्रकार, ३२८
उपपत्ति, एक नाट्यालंकार, ३५३
उपमा, २१७, अलंकार, नाटकालंकार, ३५४
उपरूपक, रूपक का भेद, गौण रूपक, ३१६, ३७४, उनके अठारह प्रकार, ३७४-७७
उपलप्स्यति, भास में, ११६
उपस्थायिक (हिजड़ा), देखिए—औपस्थायिक
उपाध्याय, ३३६
उपेक्षा, कोप-निवारण का उपाय, ३४६
उभयाभिसारिका, भाण, वररुचि-कृत, १९०
उमा, नाटक के आरंभ में स्तुति, ३६४
उम्मदंतीजातक (का कथित नाटकीय रूप), ३४
उम्वेकाचार्य (की भवभूति से कथित अभिन्नता), १९१
उरग, उरगों का वेष, ३९४
उरुभङ्ग, भास द्वारा रचित रूपक, २९, ३०, ८७, ९०, १०१, १०६, १०९, ११५, २९५, ३२१, ३८०
उर्मिला, जनक की कन्या, 'महावीरचरित' में, १९४
उर्वशी, अप्सरा, १०९, 'मालविकाग्नि-

मित्र' की नायिका, १४९, १५०, १५१, १५६, १५७, १६४, 'लक्ष्मी-स्वयंवर' की नायिका की भूमिका में, ३९०, नटी के रूप में वर्णन, ३९२
उल्लाप्य, उपरूपक का एक भेद, ३७७
उल्लेख, एक नाट्यालंकार, ३५३
उषवदात (१२४ ई.) का शिलालेख, ६२
उष्णिक्, छंद, समवकार के अनुकूल, ३७१

ऊ

ऊससिद, शौरसेनी में प्रयुक्त, ८०

ऋ

ऋग्वेद; उससे पाठ्य-तत्त्व का ग्रहण, १; संवाद, २, ४; ५, ६, ७; ऋचाओं का शंसन, ९, दार्शनिक सूक्त, १०; ११, १३, १६, २०, ४३, १२६, १५६
ऋतुसंहार, कालिदास की रचना, १४६
ऋषभ, तीर्थंकर, २६८
ऋष्यमुख या ऋष्यमूक, पर्वत, १९५, २५९
ऋष्यशृंग, ४०

ए

ए, अकारांत पुंल्लिग संज्ञाओं के एकवचन में प्रथमा का रूप, अश्वघोष द्वारा प्रयुक्त, ७९, भट्टनारायण द्वारा, २२९
एकचक्रा, २७४
एकवंशीय जातियाँ, २६७
एकालाप, १०९
एकावली, विद्याधर की रचना, १६२, ३३८, ३४४, ३४७, ३५५
एक्क, भास की प्राकृत में प्रयुक्त, ११८
एक्वतन, ५१
एथीनियन, २०३
एथेन्स, ५९, ३००
एदिस, अश्वघोष की प्राकृत में प्रयुक्त, ८१
एव्व, एव्वं, भास की प्राकृत में प्रयुक्त, ११७

ऐ

ऐ, संबोधन, अश्वघोष की प्राकृत में प्रयुक्त, ८०
ऐंद्रजालिक, 'रत्नावली' में, ४७, १७५, १७८, २४८
ऐतरेय ब्राह्मण, शुनःशेप की कथा, ११, ७०
ऐहोल शिलालेख (६३४ ई.), कालिदास का उल्लेख, १४६

ओ

ओज, गुण, १६१, १८२, २०९, २२४, ३५५
ओज, वैदर्भी रीति का शब्दार्थ-गुण, ३५५
ओड्री, भाषा, ३६१
ओल्डेनबर्ग, प्रोफ़ेसर, ११, १२, १६

औ

औत्सुक्य, संचारी भाव, ३३७
औदार्य, नायक का सात्त्विक गुण, ३२९
औदार्य, अयत्नज अलंकार, नायिका का, ३३१
औपच्छंदसिक, छंद, 'मृच्छकटिका' में, १४१, कालिदास द्वारा प्रयुक्त, १६८, भवभूति द्वारा, २१०, विशाखदत्त द्वारा, २२१, भट्टनारायण द्वारा, २३०
औपस्थायिक, नपुंसक पात्र, ३३५
औशीनरी, पुरूरवा की पत्नी, १५७

क

क (प्रत्यय के पूर्ववर्ती स्वर का दीर्घीकरण), ७९

कंचुकी, 'उत्तररामचरित' में, २०९, 'अनर्घराघव' में २३९, 'वेणीसंहार' में, ३२५, नपुंसक पात्र के रूप में, ३३५
कंडिका, १५
कंबोडिया, १९
कंस, कृष्ण का मामा, २२ २४, २५, २६, २७, २८, २९, १०५, 'बालचरित' में, ३०, ३१, ३६, ३९, ४५, ९२, ९३, ९४, १०१, १०५
कंस-भक्त, २३, २६, २७, २८
कंसवध, २२, २३, २५, २८, २९, ३१, ३७, ६६, 'बालचरित' में, ९१, ९२
कंसवध, शेषकृष्ण द्वारा लिखित नाटक, २६०
कठपुतली, १५, ४३, ४४, ४५, ४६, ४९
कठिना, जाति (वृत्ति), ३५५
कण्व, शकुन्तला के पालक-पिता, १५२, १५३, १५९, ३२२, ३२४, ३४८
कथक, १९, २५, प्रेक्षागृह में कथकों का आसन, ३९९
कथा, साहित्य, १९९, २७३
कथावाचक, दो वर्ग, १९; ४५
कथासरित्सागर, सोमदेव-लिखित, ४८, १२६, १३१, १९८
कथोद्घात, प्रस्तावना का एक प्रकार, ३६४
कद्री, और रद्री, मीलच्छीकार के गुरु, २६४
कडुअ, भास द्वारा अप्रयुक्त, ११८
कनकलेखा, मंत्रगुप्त द्वारा रक्षित राजकुमारी, १९८
कनिष्क (राजा), ५१, ६४, ६५, ६६
कनिष्ठा, नायिका का एक प्रकार, ३३०
कनीय, प्रेक्षागृह का एक प्रकार, ३८६
कन्नड़, देश, ४४
कन्नड़ शब्द (यूनानी कामदी में उपलब्ध), ५३
कन्यका, नायिका, परकीया का एक प्रकार, ३३०, ३३२
कपटगज, 'प्रतिज्ञायौगन्धरायण' में, ९६
कपालकुंडला, अघोरघंट की चेली, १९३, १९४
कपाली, 'मत्तविलास' में, देखिए कापालिक
कपित्थ, वानर, 'बालरामायण' में, २४५
कपोत-वर्ण, करुण रस का, ३४७
कपोत, संयोगज वर्ण, ३९४
कप्फिणाभ्युदय, शिवस्वामी द्वारा लिखित काव्य, २३१
कबंध, एक शिर-रहित राक्षस, 'अनर्घराघव' में, २४०
कमलक, गुप्तचर, 'हम्मीरमदमर्दन' में, २६३
करचुलि, अथवा कुलिचुरि, २३२
करिअ, हेमचंद्र द्वारा प्रयुक्त, ८०, भास द्वारा 'कडुअ' के स्थान पर प्रयुक्त, ११८
करिय, अश्वघोष द्वारा प्रयुक्त कृदंत, ८०
करुण, रस, १३४, २२४, ३३९, ३४१, ३४६, उसका वर्ण, ३४७; ३४८, ३५१, ३५४, अंक अथवा उत्सृष्टांक में, ३७३; ३८२
करुण-वात्सल्य, १६०
करुण-विप्रलंभ, ३४६
करुणा, 'प्रबोधचन्द्रोदय' में पात्र, २६६
करुणा, भाव, १६०, ३८२
करुणाकन्दल, ३६७, ३७३
करोथ, अश्वघोष द्वारा प्रयुक्त, ८१
कर्ण, कौरवों का मित्र, 'कर्णभार' में, ८९, १००, ११०, 'वेणीसंहार' में २२२, २२३, २२४, २२५, २२९
कर्ण, चेदि के राजा, २६५
कर्णकटुत्व, काव्य-दोष, ३०५
कर्णदेव त्रैलोक्यमल्ल, अण्हिलवाड़ के, २७०

कर्णपूर (क), वसंतसेना का दास, 'मृच्छकटिका' में, १२९, १४०
कर्णभार, भास-रचित व्यायोग, ८०, ८७, ८९, १००, १०६, ११०, ११८, ३६०
कर्णसुंदरी, राजकुमारी, 'कर्णसुन्दरी' की नायिका, २७०, २७१
कर्णसुन्दरी, विल्हण-रचित नाटिका, २७०, ३९७
कर्णाट, उन पर महीपाल की विजय, २५२, कर्णाटराज जयकेशी, २७०
कर्णीसुत, लेखक, १३१
कर्पट, चौर-शास्त्र के लेखक, १८६
कर्पूरक, 'कर्पूरचरित' का नायक, २८१
कर्पूरचरित, भाण, वत्सराज-लिखित, २८१
कर्पूरमंजरी, राजकुमारी, 'कर्पूरमञ्जरी' की नायिका, २४६, २४७, २५१
कर्पूरमञ्जरी, राजशेखर द्वारा लिखित सट्टक, २४४, २४६, २४८, २४९, २५०, २५२, ३६६, ३७६, ३८९
कर्मकांड में नाट्यतत्त्व, १३-१७
कलकंठ, मारुत का मित्र, 'मल्लिका-मारुत' में, २७२
कलचुरि, या करचुलि, २३८, २४४, २८५
कलहंस, 'मालतीमाधव' में, १९९, ३३५
कलहंसिका, 'अनर्घराघव' में, २३९
कलहांतरिता, नायिका का एक भेद, ३३०
कला-कौशल, नायक का गुण, ३२६
कलाव्राज, ३६
कलिंग-नरेश, वत्स का शत्रु, 'प्रिय-दर्शिका' में, १७६
कलिंग (का खारवेल अभिलेख), ८२
कलिंग, कलिंगों का वर्ण, ३९४
कलिवत्सल, एक व्यभिचारी राजा, 'कौतुकसर्वस्व' में, २७७
कलेति, अश्वघोष द्वारा प्रयुक्त, ७९
कल्पिता, उपमा का भेद, ३५४
कल्हण, इतिहासकार, 'राजतरङ्गिणी' के लेखक, १२६, १७०, १९१, २३१
कवि, उनका वर्गीकरण, ३६७
कविकण्ठाभरण, भोजराज-लिखित, ३९९
कवि-कर्तव्य, 'काव्यमीमांसा' में, ३०५
कविकर्णपूर, 'चैतन्यचन्द्रोदय' के लेखक, ७६, ७८, २६७, ३७९
कविपुत्र, नाटककार, 'मालविकाग्नि-मित्र' में उल्लेख, ८४, १२४, १४७
कविभूषण, 'अद्भुतार्णव' महानाटक के लेखक, ३७०
कविराज, राजशेखर के पूर्वज, २४४
कवीन्द्रवचनसमुच्चय, २३१
कांचन पंडित, 'धनञ्जयविजय' के रचयिता, २८२
कांची, 'मत्तविलास' में वर्णित, १८६, १८७, 'अनर्घराघव' में, २४१
कांति, अयत्नज अलंकार, नायिका का, ३३१
कांति, रीति का गुण, १६१, २०९, ३५५
काटयवेम, कालिदास के टीकाकार, १५१, १५५
कात्यायन, वैयाकरण, २२
कादम्बरी, बाण की कृति, १९, १२६
कादी, अथवा कदी, मीलच्छीकार के गुरु, २६४
कान्यकुब्ज (के राजा हर्ष), १७२, (०के राजा यशोवर्मा), १९१, २३१, (०से स्वतंत्र आदित्यसेन), २२१, (०के महीपाल), २५२, (०के राजा गोविंदचंद्र), २७५
कापालिक ('मित्राणन्द' में), २७४, (मदनमंजरी की वलि देने का प्रयत्न करता है)
कापालिक, शैव, 'मत्तविलास' में, १८६, १८७, १८८, १८९
कापालिक, 'मालतीमाधव' में, १९३

कापालिक, सोम-सिद्धांत का प्रतीक, 'प्रबोधचन्द्रोदय' में, २६६
काम, 'प्रबोधचन्द्रोदय' में पात्र, २६५
काम (की पूजा), १७४
कामदी (Comedy), ४१, ६७, २९७
कामदेव, इंद्र आदि के साथ संवाद, ३, उपमान-रूप में, १६६; १८४
कामंदकी, 'मालतीमाधव' में, १९३, १९४, १९९, २०५, ३२३, ३८८, ३८९
कामदत्त, एक गणिकाविषयक रूपक, ३७०
कामन्दकीय नीतिशास्त्र, ३१०
कामशास्त्र अथवा कामसूत्र, वात्स्यायन-लिखित, १९१, ३०१, ३०३, ३२९, ३३३, ३३४, ३५७, ३५८
कामसूत्रव्याख्या, ९५
काम्य-याग, ७
कारायण, विदूषक, 'विद्धशालभञ्जिका' में, २४८, ३२१
कार्तिकेय, १७२, २५४
कात्यायिनी, देवी, ९३, १०१
कार्य, पाँचवी अर्थप्रकृति, ३१९
कार्यान्विति (Unity of action), ३८१
कार्यावस्था, ३१७, ३१८, ३१९
काल, 'होरा' के लिए प्रयुक्त, १४५
कालना, अश्वघोष द्वारा प्रयुक्त, ७८
कालप्रिय, कालप्रियनाथ, संभवतः महाकाल, उज्जयिनी के देवता, १९१
कालान्विति (unity of time), ३८१
कालिंजर, या कालंजर, २५२, २८१
कालिदास, हरिचंद-लिखित, १२५, १५४, १६५
कालिदास, हिलब्रान्ड का, १६९
कालिदास, कवि और नाटककार, ३३, ५१, ५८, ६९, ७०, ८४, ८५, ८६, ८७, ८८, १०४, १०७, ११०, ११७, ११८, १२०, १२१, १२२, १२३, १२४, १२५, १२६, १२७, १३८, कालिदास का समय, १४२-४६, उनके तीन नाटक, १४६-५५, उनकी नाट्यकला, १५५-६१, उनकी शैली, १६१-६७, भाषा और छंद, १६७-६९; १७८, १८०, १९२, १९९, २०१, २०३, २०९, २११, २१२, २५२, २५६, २७१, २९१, २९४, २९७, २९८, ३०१, ३०२, ३०४, ३१०, ३११, ३१४, ३२७, ३३१, ३३३, ३५८, ३६७, ३७८, ३७९, ३८१, ३९२, ३९८, ४००
कालिदास के पूर्वगामी और शूद्रक, १२४
कालिय, नाग, कृष्ण का शत्रु, ९३, १०१
कालीकट, २७२
काले, मोरेश्वर रामचंद्र, 'मृच्छकटिक' के संपादक, ३०५
काल्प, यमुना के किनारे, १९१
काव्य (का संस्कृत-नाटक पर प्रभाव), ३०१
काव्य, उपरूपक का एक भेद, ३७७
काव्य-गुण, १७२
काव्यनिर्णय, संभवतः धनिक द्वारा रचित, ३१३
काव्यप्रकाश, मम्मट की रचना, १७३, ३१३, ३१४, ३३८, ३५५
काव्यमीमांसा, राजशेखर-लिखित, २४, १४०, १७३, २४४, २८७, ३०४, ३०५, ३०६, ३५८, ३८६
काव्य-रत्नाकर, भवभूति का, १९२
काव्यशास्त्र, ३०५, ३१४, अरिस्तू का, ३८२
काव्यादर्श, दंडी की कृति, ६९, ९८, ९९, २०९
काशिकावृत्ति (में चंद्र के व्याकरण का उल्लेख), १७०
काशिराजे, भास द्वारा प्रयुक्त अनियमित समास, ११७
काशी, २६६

